प्रबन्ध सम्पादक '—ब्र. धर्मचन्द शास्त्री, प्रतिष्ठाचार्य
एव ब्र प्रभा पाटनी

प्रथम संस्करण

प्रतियाँ 1000

प्राप्ति स्थान : 1. आचार्य विमलसागर संघ
2. अनेकान्त सिद्धान्त समिति लोहारिया,
3. श्री दि. जैन मन्दिर गुलाब बाटिका दिल्ली

वीर निर्वाण सम्वत्—२५१६

सन् १९८९-९० वि स २०४६-४७

मूल्य/

प्रकाशन -
विनोद कुमार जैन
भोलानाथ नगर, शाहदरा
दिल्ली-32

अर्थसहयोग

श्री बेतालीश दशाहुमड दिगम्बर जैन
''समाजविकास'' मंडल-यात्रासंघ-बम्बई

श्री बाबुलाल सोमचन्द शाह—(महादेवपुरा)—मलाड़
श्री ताराचन्द मणीलाल शाह—(अलुवा)—घाटकोपर
श्री रमणलाल कोदरलाल दोशी—(ननानपुर)—बम्बई
श्री बाबुलाल जेठालाल महेता—(वडासण)—बम्बई
श्री पोपटलाल रामचन्द शाह—(करोल)—माटुंगा
श्री कान्तिलाल सोमचन्द दोशी—(ननानपुर)—बम्बई
श्री मीठालाल लल्लुभाई शाह—(उजेडीया)—बम्बई
श्री भोगीलाल चुनीलाल शाह—(उजेडीया)—बम्बई
श्री अमृतलाल नेमचन्द कोटडिया—(ओराण)—बम्बई
श्री रतिलाल चुनीलाल कस्तुरचन्द दोशी—(कांदीवली ननानपुर)
श्री धनसुखलाल जीवराज गांधी—(सोनासण)—बोरीवली

समर्पण

युग-प्रमुख

चारित्र शिरोमणि

सन्मार्ग दिवाकर

करुणा निधि

वात्सल्य मूर्ति

अतिशय योगी—

तीर्थोद्धारक चूड़ामणि—

अपाय विचय धर्मध्यान के ध्याता

शान्ति-सुधामृत के दानी

वर्तमान में धर्म-पतितों के उद्धारक

ज्योति पुञ्ज—

पतितों के पालक

तेजस्वी अमर पुञ्ज

कल्याणकर्त्ता, दुःखों के हर्ता, समदृष्टा

बीसवीं सदी के अमर सन्त

परम तपस्वी, इस युग के महान साधक

जिन भक्ति के अमर प्रेरणास्रोत

पुण्य पुञ्ज—

गुरुदेव आचार्यवर्यश्री 108

श्रीविमलसागर जी महाराज के कर-कमलों में

"ग्रन्थराज"

समर्पित

तुभ्यं नम : परम धर्म प्रभावकाय।
तुभ्यं नम : परम तीर्थ सुवन्दकाय।।
स्याद्‌वाद'' सूक्ति सरणि प्रतिबोधकाय।
तुभ्यं नम : विमल सिन्धु गुणार्णवाय।।




आचार्य श्री विमल सागर जी महाराज

## ।।आशीर्वाद।।

विगत् कतिपय वर्षों से जैनागम को धूमिल करने वाला एक श्याम सितारा ऐसा चमक गया कि सत्यपर असत्य का आवरण आने लगा-एकान्तवाद-निश्चयाभास तूल पकड़ने लगा।

आज के इस भौतिक युग में असत्य को अपना प्रभाव फैलाने में विशेष श्रम नहीं करना होता, यह कटु सत्य है, कारण जीव के मिथ्या संस्कार अनादिकाल से चले आ रहे हैं। विगत् ७०-८० वर्षों में एकान्तवाद ने जैनत्व का टीका लगा कर निश्चय नय की आड़ में स्याद्वाद को पीछे ढकेलने का प्रयास किया है। मिथ्या साहित्य का प्रसार-प्रचार किया है। आचार्य कुन्द-कुन्द की आड़ लेकर अपनी ख्याति चाही है और शास्त्रों के भावार्थ बदल दिए हैं, अर्थ का अनर्थ कर दिया है।

बुधजनों ने अपनी क्षमता पर 'एकान्त' से लोहा लिया है पर वे अपनी ओर से जनता को अपेक्षित सत्साहित सुलभ नहीं करवा पाए। आचार्य श्री विमलसागर जी महाराज का हीरक जयन्ती वर्ष हमारे लिए एक स्वर्णिम अवसर लेकर आया है। आर्यिका स्याद्वादमती माताजी ने आचार्य श्री एवं हमारे सान्निध्य में एक संकल्प लिया कि पूज्य आचार्य श्री की हीरक जयन्ती के अवसर पर आर्ष साहित्य का प्रचुर प्रकाशन हो और यह जन-जन को सुलभ हो। फलतः ७५ आर्ष ग्रन्थों के प्रकाशन का निश्चय किया गया है क्योंकि सत्यसूर्य के तेजस्वी होने पर असत्य अन्धकार स्वतः ही पलयन कर जाता है।

आर्ष ग्रन्थों के प्रकाशन हेतु जिन भव्यात्माओं ने अपनी स्वीकृति दी है एवं प्रत्यक्ष-परोक्षरूप में जिस किसी ने भी इस महदनुष्ठान में किसी भी प्रकार का सहयोग किया है, उन सबको हमारा आशीर्वाद है।

—उपाध्याय भरतसागर

ता. ११-७-१९९०

## सकंल्प

''णाणं पयासं'' सम्यग्ज्ञान का प्रचार-प्रसार केवलज्ञान का बीज है। कलयुग में ज्ञान प्राप्ति की तो होड़ लगी है। पदवियाँ और उपाधियाँ जीवन का सर्वस्व बन चुकी हैं परन्तु सम्यग्ज्ञान की ओर मनुष्यों का लक्ष्य ही नही है।

जीवन में मात्र ज्ञान नहीं, सम्यग्ज्ञान अपेक्षित है। आज तथाकथित अनेक विद्वान् अपनी मनगढ़न्त बातों की पुष्टि पूर्वोचार्यों की मोहर लगाकर कर रहे है ऊटपटांग लेखनियाँ सत्य की श्रेणी में स्थापित की जा रही है; कारण पूर्वाचार्य प्रणीत ग्रन्थ आज सहज सुलभ नहीं है और उनके प्रकाशन व पठन-पाठन की जैसी और जितनी रूचि अपेक्षित है, वैसी और उतनी दिखाई नहीं देती।

असत्य को हटाने के लिए पर्चेबाजी करने या विशाल सभाओं में प्रस्ताव पारित करने मात्र से कार्यसिद्धि होना अशक्य है। सत्साहित्य का जितना अधिक प्रकाशन व पठन-पाठन प्रारम्भ होगा, असत् का पलायन होगा। अपनी संस्कृति की रक्षा के लिए आज सत्साहित्य के प्रचुर प्रकाशन की महती आवश्यकता है :—

येनैते विदलन्ति वादिगिरय स्तुष्यन्ति वागीश्वस :
भव्या येन विदन्ति निर्वृतिपदं मुञ्चन्ति मोहं बुधा :।
यद् बन्धुर्यमिनां यदक्षयसुखस्याधार भूतं मत,
तल्लोक जयशुद्दिदं जिनवच: पुष्याद् विवेकश्रियम्।।

सन् १९८४ से मेरे मस्तिष्क मे यह योजना बन रही थी परन्तु तथ्य यह है कि ''सकल्प के बिना सिद्दि नहीं मिलती।'' सन्मार्ग दिवाकर आचार्य १०८ श्री विमलसागरजी महाराज की हीरक-जयन्ती के मागलिक अवसर पर माँ जिनवाणी की सेवा का यह संकल्प मैंने प.पू. गुरूदेव आचार्यश्री व उपाध्यायश्री के चरण-सानिध्य में लिया। आचार्य श्री व उपाध्यायश्री का मुझे भरपूर आशीर्वाद प्राप्त हुआ। फलतः इस कार्य में काफी हद तक सफलता मिली है।

इस महान् कार्य में विशेष सहयोगी पं. धर्मचन्द जी व प्रभाजी पाटनी रहे। इन्हें व प्रत्यक्ष-परोक्ष में कार्यरत सभी कार्यकर्त्ताओं के लिए मेरा आशीर्वाद है।

पूज्य गुरूदेव के पावन चरण-कमलों में सिद्ध-श्रुत-आचार्य भक्तिपूर्वक नमोस्तु-नमोस्तु-नमोस्तु

सोनागिर, ११-७-९०

—आर्यिका स्याद्वादमती

## आभार

सम्प्रत्यस्ति ने केवली किल कलो त्रैलोक्यचूड़ामणि-
स्तद्वाच: परमासतेऽत्र भरतक्षेत्रे जगद्योतिका।।
सद्‌रत्नत्रयधारिणो यतिवरांस्तेषां समालम्बनं।
तत्पूजा जिनवाचिपूजनमत: साक्षाज्जिन: पूजित:।।

वर्तमान में इस कलिकाल में तीन लोक के पूज्य केवली भगवान इस भरतक्षेत्र में साक्षात् नहीं हैं तथापि समस्त भरतक्षेत्र में जगत्प्रकाशिनी केवली भगवान की वाणी मौजूद है तथा उस वाणी में आधारस्तम्भ श्रेष्ठ रत्नत्रयधारी मुनि भी हैं। इसीलिए उन मुनियों का पूजन तो साक्षात् केवली भगवान् का पूजन है।

आर्ष परम्परा की रक्षा करते हुए आगम पथ पर चलना भव्यात्माओं का कर्त्तव्य है। तीर्थंकर के द्वारा प्रत्यक्ष देखी गई, दिव्यध्वनि में प्रस्फुटित तथा गणधर द्वारा गुंथित वह महान आचार्यों द्वारा प्रसारित जिनवाणी की रक्षा प्रचार-प्रसार मार्ग प्रभावना नामक एक भावना तथा प्रभावना नामक सम्यग्दर्शन का अंग हैं।

युगप्रमुख आचार्यश्री के हीरक जयंती वर्ष के उपलक्ष में हमें जिनवाणी के प्रसार के लिए एक अपूर्व अवसर प्राप्त हुआ। वर्तमान युग में आचार्यश्री ने समाज व देश के लिए अपना जो त्याग और दया का अनुदान दिया है वह भारत के इतिहास में चिरस्मरणीय रहेगा। ग्रन्थ प्रकाशनार्थ हमारे सान्निध्य या नेतृत्व प्रदाता पूज्य उपाध्यायजी भरतसागरजी महाराज व निर्देशिका तथा जिन्होंने परिश्रम द्वारा ग्रन्थों की खोजकर विशेष सहयोग दिया, ऐसी पूज्या आ. स्याद्‌वादमती माताजी के लिए मेरा शत-शत नमोस्तुवंदामि अर्पण करती हूँ। साथ ही त्यागीवर्ग, जिन्होंने उचित निर्देशन दिया उनको शत-शत नमन करती हूँ। तथा ग्रन्थ के सम्पादक महोदय, ग्रन्थ के अनुवादकर्त्ता तथा ग्रन्थ प्रकाशनार्थ अनुमति प्रदाता ग्रन्थमाला एवं ग्रन्थ प्रकाशनार्थ अमूल्य निधि का सहयोग देने वाले द्रव्यदाता एवं ग्रन्थ प्रकाशनार्थ अमूल्य निधि का सहयोग देने वाले द्रव्यदाता का में आभारी हूं तथा यथासमय शुद्ध ग्रन्थ प्रकाशित करने वाले प्रेस के संचालक आदि की मैं आभारी हूँ। अन्त में प्रत्यक्षपरोक्ष में सभी सहयोगियों के लिए कृतज्ञता व्यक्त करते हुए सत्य जिनशासन की जिनागम की भविष्य में इसी प्रकार रक्षा करते रहें, ऐसी भावना करती हूँ।

ब्र. प्रभा पाटनी संघस्थ

# प्रकाशकीय

इस परमाणु युग मे मानव के अस्तित्व की ही नही अपितु प्राणिमात्र के अस्तित्व की सुरक्षा की समस्या है। इस समस्या का निदान ''अहिसा'' अमोघअस्त्र से किया जा सकता है। अहिंसा जैनधर्म-सस्कृति की मूल आत्मा है। यही जिनवाणी का सार मी है।

तीर्थंकरो के मुख से निकली वाणी को गणधरो ने ग्रहण किया और आचार्यो ने निबद्ध किया, जो आज हमे जिनवाणी के रूप मे प्राप्त है। इस जिनवाणी का प्रचार-प्रसार इस युग मे अत्यन्त उपयोगी है। यही कारण है कि हमारे आराध्य पूज्य आचार्य, उपाध्याय एव साधुगण निरन्तर जिनवाणी के स्वाध्याय और प्रचार-प्रसार मे लगे हुए हैं।

उन्ही पूज्य आचार्यों मे से एक हैं सन्मार्ग-दिवाकर, चारित्र-चूडामणि, परम-पूज्य आचार्यवर्य विमलसागर जी महाराज। जिनकी अमृतमयी वाणी प्राणीमात्र के लिए कल्याणकारी है। आचार्यवर्य की हमेशा भावना रहती है कि आज के समय मे प्राचीन आचार्यों द्वारा प्रणीत ग्रन्थो का प्रकाशन हो और मंदिरो में स्वाध्याय हेतु रखे जाये जिसे प्रत्येक श्रावक पढ़कर मोह रूपी अन्धकार को नष्टकर ज्ञानज्योति जला सके।

जैनधर्म की प्रभावना जिनवाणी का प्रचार-प्रसार सम्पूर्ण विश्व मे हो, आर्ष परम्परा की रक्षा हो एव अन्तिम तीर्थंकर भगवान महावीर का शासन निरन्तर अबाधगति से चलता रहे। उक्त भावनाओं को ध्यान मे रखकर परम्-पूज्य, ज्ञान-दिवाकर, वाणीभूषण, उपाध्यायरत्न भरतसागरजी महाराज एव आर्यिकारत्न स्याद्वादमती माता जी की प्रेरणा व निर्देशन मे परम-पूज्य आचार्य विमलसागर जी महाराज की ७४वी जन्म-जयन्ति के अवसर पर ७५वी जन्मजयन्ति हीरक जयन्ति वर्ष के रूप मे मानने का सकल्प समाज के सम्मुख भारतवर्षीय अनेकान्त विद्वत परिषद ने लिया। इस हीरक जयन्ति वर्ष मे निम्नलिखित प्रमुख योजनाये क्रियान्वित करने का निश्चय किया, तद्नुरूप ग्रन्थो का प्रकाशन किया जा रहा है। योजनान्वित ग्रन्थो की सूची इस प्रकार है —

१ सिद्धचक्र विधान, २ विमल भक्ति-सग्रह, ३ रयणसार, ४ धर्ममार्गसार, ५ आराधना कथा कोष, ६ अष्ट पाहुड, ७ पञ्चास्तिकाय, ८. पच स्तोत्र, ९ तत्त्वानुशासन, १० चर्चासार, ११ सुधर्म-श्रावकाचार, १२ सम्यक्त्व-कौमुदी, १३ परीक्षामुख, १४ क्षत्र-चूडामणि, १५ समयसार, १६ योग-सार, १७ नीतिसार समुच्चय, १८ परमात्म प्रकाश, १९ न्याय-दीपिका, २० शान्ति-सुधा सिन्धू, २१ इन्द्रनन्दी नीतिसार, २२ इष्टोपदेश, २३ समाधितत्र, २४ वराग चरित्र २५ भरतेश वैभव, २६ वैराग्य मणिमाला, २७ स्वरूप सबोधन, २८ श्रुतावतार, २९ अमितगति श्रावकाचार, ३० आत्मानुशासनम्, ३१ स्वयमू स्तोत्र, ३२ द्रव्य-सग्रह, ३३ धर्म रसायन ३४ सार-समुच्चय, ३५ प्रश्नोत्तर श्रावकाचार, ३६ आलाप पद्धति, ३७ मदन पराजय, ३८ वसुनन्दी श्रावकाचार, ३९ धर्मशर्माभ्युदय, ४० सागार धर्मामृत, ४१ बोधामृत सार, ४२ पाडवपुराण, ४३ नयचक्र, ४४ जीवक चिन्तामणि, ४५ अभयकुमार चरित्र ४६ आप्तमीमासा, ४७ मन्दरमेरु पुराण, ४८ युक्त्यानुशासन, ४९ प्रतिष्ठा पाठ, ५० भाव-सग्रह वामदेव, ५१ लघु तत्वस्फोट, ५२ रत्नकरण्ड श्रावकाचार, ५३ अमरसेन-चरयू, ५४ रत्नकरण्ड श्रावकाचार (प्रश्नौत्तर), ५५ धर्मरत्नाकर, ५६ प्रमेय रत्नमाला, ५७ यशस्तिलक चम्पू, ५८ सिद्धान्त सार, ५९ तत्वार्थवृत्ति, ६० ज्ञानामृत, ६१ भावफलत्रयोदशी, ६२ श्रावक धर्म प्रदीप, ६३ श्रेणिक चरित्र, ६४ अमृताशीति, ६५ अगपण्णत्ति, ६६, पार्श्व पुराण, ६७ मल्लिनाथ पुराण, ६८ विमलनाथ पुराण, ६९ नेमिनाथ पुराण, ७० प्रवचनसार, ७१ सुभाषित रत्नावली, ७२ धन्यकुमार चरित्र, ७३ सिद्धिप्रिय स्तोत्र, ७४ सार-चतुर्विशितिका, ७५ जम्बूस्वामी चरित्र।

७५ ग्रन्थो के प्रकाशन की योजना के साथ ही साथ भारत के विभिन्न नगरों में ७५ धार्मिक शिक्षण शिविरो का आयोजन किया जा रहा है और ७५ पाठशालाओ की स्थापना भी की जा रही है। इस ज्ञान यज्ञ मे पूर्ण सहयोग करने वाले ७५ पाठशालाओं की स्थापना भी की जा रही है। इस ज्ञान यज्ञ में पूर्ण सहयोग करने वाले ७५ विद्वानो का सम्मान एव ७५ युवा विद्वानों को प्रवचन हेतु तैयार करना तथा ७७७५ युवा वर्ग से सप्तव्यसन का त्याग कराना आदि योजनाए इस हीरक जयन्ति वर्ष में पूर्ण की जा रही हैं।

सम्प्रति आचार्यवर्य पू विमलसागर जी महाराज के प्रति देश एव समाज अत्यन्त कृतज्ञता ज्ञापन करता हुआ उनके चरणो मे शत-शत नमोऽस्तु करके दीर्घायु की कामना करता है। ग्रन्थों के प्रकाशन में जिनका अमूल्य निर्देशन एव मार्गदर्शन मिला है। वे पूज्य उपाध्याय भरतसागरजी महाराज एवं माता स्याद्वादमति जी हैं। उनके लिये मेरा क्रमश नमोऽस्तु एव वन्दामि अर्पण है।

उन विद्वानों का भी आभारी हूँ जिन्होने ग्रन्थों के प्रकाशन में अनुवादक, सम्पादक एवं संशोधक के रूप मे सहयोग दिया है। ग्रन्थों के प्रकाशन मे जिन दाताओं ने अर्थ का सहयोग करके अपनी चञ्चला लक्ष्मी का सदुपयोग करके पुण्यार्जन किया उनको धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ। ये ग्रन्थ विभिन्न प्रेसों में प्रकाशित हुए एतदर्थ उन प्रेस संचालकों को जिन्होने बड़ी तत्परता से प्रकाशन का कार्य किया का भी धनवाद ज्ञापित करता हूँ। अन्त में उन सभी सहयोगियों का आभारी हूँ जिन्होंने प्रत्यक्ष परोक्ष में सहयोग प्रदान किया है।

**—ब्र. पं. धर्मचन्द शास्त्री**

अध्यक्ष

भारतवर्षीय अनेकान्त विद्वत परिषद्

# अनुक्रम

# प्रधान-सम्पादकीय

उपदेश चाहे छोटा हो या बड़ा, धार्मिक हो या नैतिक, सामाजिक व अन्य किसी विषयक, वह सामान्य जनोंके हृदयमें अथवा स्मृति-पटलपर तबतक स्पष्टत स्थिरतासे अंकित होकर नहीं बैठता जबतक कि अनुभवमें आनेवाली जीवन-धारासे मेल मिलाकर न समझाया जाये। इसीलिए धर्मके प्रणेताओं तथा आचार्योंने आख्यानों तथा कथानकोंका बहुत उपयोग किया है। किसी भी धार्मिक साहित्यको देखिए, उसका अधिकाश भाग मूलत कथा-प्रधान ही पाया जावेगा। हिन्दू धर्मके वेद, उपनिषद् व पुराण, बौद्ध धर्मका त्रिपिटक, ईसाई धर्मका बाइबिल आदि सभी ग्रन्थ आख्यानोंसे परिपूर्ण हैं और उनके प्रचारक प्राय. उन्हीं कथानकोंके द्वारा श्रोताओंके हृदयपर अपने धार्मिक तत्त्वों व नियमोंका प्रभाव जमानेका प्रयत्न करते हैं।

जैनधर्ममें यह कथा-प्रवृत्ति विशेष रूपसे मौलिक, प्राचीन तथा परिपुष्ट रही है। इसका कारण यह है कि यहाँ मनुष्यको क्रियाशील बनाने तथा अपने कृत्योंके लिए पूर्ण उत्तरदायी सिद्ध करनेका प्रयत्न किया गया है। मानव-जीवनमें जो उत्कर्ष और अपकर्ष आते हैं, जो सुख और दु खका घटना-चक्र चलता दिखाई देता है, उसमें विचारशील व्यक्तियोंको कार्य-कारण की शृखला भी दृष्टिगोचर हो जाती है। परन्तु बहुजन समाजके लिए प्रकृतिकी नियामकता समझना-समझाना कठिन हो जाता है। फिर अनेक विषमताएँ तो ऐसी भी सामने आती हैं जिनके किसी नियमित कारणका पता लगाना प्राय' असम्भव हो जाता है। एकने राजाके महल तथा दूसरेने रंककी कुटियामें जन्म क्यों लिया? कोई सुन्दर व धनी तथा कोई कुरूप और दरिद्री क्यों? कोई नियमसे चलनेवाला भी व्याधि-पीडित तथा दूसरा खान-पानमें असयमी रहता हुआ भी स्वस्थ और हृष्ट-पुष्ट क्यों? ईमानदारी करनेवाला व्यापारी उन्नति नही कर पाता, जबकि धन्धेमें सदैव धोखेबाजी करनेवाला नित्य उन्नति करता क्यों दिखाई देता है? इत्यादि, इत्यादि।

यो तो जो भी पौराणिक, ऐतिहासिक तथा लोक-प्रचलित व जनश्रुतिकी परम्परासे चले आये सभी प्रकारके कथानकों व आख्यानोंको ग्रहणकर जैनाचार्योंने उन्हें सुरुचिपूर्ण तथा अपने धार्मिक सिद्धान्तोंके अनुकूल बनाकर उन्हें अपने साहित्यमें स्थान देनेका प्रयत्न किया है। किन्तु उन्होने कुछ ऐसे महापुरुषोंका भी चयन किया है जिनके जीवनकी घटनाएँ मनुष्यके मनको पाप-प्रवृत्तियोंसे विरक्त करके धर्म और पुण्यकी साधनाओंकी ओर विशेष रूपसे आकर्षित करनेमें प्रभावशाली हो सकती हैं। इन महापुरुषोंकी सख्या परम्परासे तिरेसठ मानी गयी है और उन महापुरुषोंको शलाका पुरुषकी सज्ञा दी गयी है। शलाकाका अर्थ है सीक या सलाई। अर्थात्—जिनका स्मरण रखनेके लिए उनके नामकी सीक रखी जाय वे शलाका पुरुष। इनमें प्राय वे सभी अवतारी, पूज्य एव प्रतापी पुरुष आ जाते हैं जिन्हें वैदिक परम्परामें भी प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है। वे हैं चक्रवर्ती, वसुदेव, नारायण व इनके महाबलशाली शत्रु भी। किन्तु जिन्हें जैन धर्म व साहित्यमें विशेष रूपसे धर्मकी व्यवस्थाओंकी स्थापनाके लिए उच्च स्थान दिया गया है, वे हैं ऋषभ आदि चौबीस तीर्थंकर। सभी व अनेक तीर्थंकरों व अन्य तिरेसठ शलाका पुरुषोंके वशों व जीवन वृत्तोंका वर्णन करनेवाले ग्रन्थोंको महापुराण माना गया है, और जिन ग्रन्थोमें केवल एक-एक मात्र महापुरुषोंका वृत्तान्त हो उन्हें पुराण या चरितकी संज्ञा दी गयी है। चरितोंमें प्राय उन छन्द, रस, भाव अलकार आदि गुणोंका समावेश करनेका भी प्रयत्न किया गया है जिन्हें साहित्य-शास्त्रियोने काव्यगुण कहा है। इस कारण इन चरित ग्रन्थोंने काव्य या महाकाव्यकी सज्ञा भी प्राप्त की है। ये रचनाएँ साहित्यकी उत्कृष्ट उपलब्धियाँ मानी जाती हैं।

जबहम प्राचीनसे लेकर अर्वाचीन जैन साहित्यको कालक्रमके अनुसार देखते हैं तब हमें यह भी ज्ञात हो जाता है कि इन काव्यमय महान् व विशाल पुराणों व चरितोंका विकास किस प्रकार हुआ। ऊपर कहा जा चुका है कि धर्मके व्याख्यानों व उपदेशोंको विशेष स्पष्ट, रोचक व हृदयग्राही बनानेके लिए कथाओंका उपयोग आदिसे ही किया जाता रहा है। सामान्य मनुष्योंकी दृष्टिको धर्मकी ओर मोड़ने, अर्थात् मिथ्यादृष्टिको सम्यग्दृष्टि बनाने हेतु इन कथाओंका सर्व प्रथम योगदान था। इसी कारण इस कथानक-वर्णन-

को जैन आगममें प्रथमानुयोग अर्थात् धार्मिक शिक्षणका प्रथम चरण कहा गया है। आदिमें इन महापुरुषोंके चरितोंको पूर्णतः लिपिबद्ध किया गया प्रतीत नही होता। कथानकोंके नायकोके नाम, उनके माता-पिताके नाम, जन्म-नगरी, जन्मादि निर्वाण पर्यन्त विशेष अवसरोकी तिथियाँ आदि ही लिख ली जाती थी, या याद कर ली जाती थी, तथा इनका विस्तारसे वर्णन गुरु-शिष्य परम्परा द्वारा मौखिक रूपसे चलता था। लेखन-सामग्रीकी कठिनाई व अपरिग्रही मुनियो द्वारा साहित्य-सामग्री को लेकर निरन्तर विहार करनेमें असुविधा आदि इसके कारण हो सकते हैं। इन मुख्य-मुख्य बातोकी सूचियोको नामावलि कहते थे। स्वय जैन पौराणिक परम्परा अनुसार प्राचीन पुराणकारो व चरित-रचयिताओने इस बातका उल्लेख किया है कि उन्हें अपनी रचनाओंकी आधारभूत सामग्री 'नामावलि निबद्ध' ही प्राप्त हुई थी। स्थानाग व समवायाग आदि जैन आगमोमें ऐसी ही नामावलियाँ प्राप्त होती है। तिलोय-पण्णत्तिमें समस्त तीर्थंकरोका विवरण ऐसी ही नामावलियोमें पाया जाता है। यह शैली जैन साहित्यमें निरन्तर प्रचलित रही और 'दस ठाणा' 'बीस ठाणा' आदि समय-समय पर संकलित की गयी सूचियाँ आजतक भी प्रचलित हैं। इन्हें कितने ही जैन मुनि कण्ठस्थ भी कर लेते हैं। इन नामावलियोंके आधारसे कथानायकोंके जीवन-चरित्रका उपदेश देनेमें यह तो एक त्रुटि अवश्यम्भावी है कि उसमें समस्त घटनाओके वर्णनमें एकरूपता नही हो सकती। किन्तु दूसरी दृष्टिसे ये ही त्रुटियाँ और दोष उन कथाओ और आख्यानोंके विकासमें सहायक सिद्ध हुए है। प्रत्येक गुरु उनके मौलिक ढाँचेको सुरक्षित रखकर उसका विस्तार अपनी प्रतिभानुसार करनेके लिए स्वतन्त्र था। इसी स्वतन्त्रताके फलस्वरूप धीरे-धीरे न केवल कथाओंको उत्तरोत्तर अधिक विस्तृत, रोचक, रोमाञ्चकारी व नाना शैलियोंमें वर्णित किया गया, किन्तु उनमें अलंकार युगमें नाना काव्य गुणोका तथा प्रसगानुसार अवान्तर कथाओका समावेश भी होने लगा। पुराणों व चरितोको इस विकासशीलताके उदाहरण देनेकी यहाँ आवश्यकता नही है, जैन साहित्यिक इतिहासका अवलोकन करनेसे वह स्वयं स्पष्ट हो जाता है।

प्रस्तुत चन्द्रप्रभ-चरितकी रचना ग्यारहवी शतीमें हुई है। यह युग भारतीय साहित्यमें छन्द, अलकार व रस-भावादि काव्यगुणोंके विकासमें चरम सीमापर पहुँच चुका था। अतएव इस चरितकी रचनामें युगकी इस विशेषताका पूरा प्रतिबिम्ब पाया जाता है। धार्मिक दृष्टिसे यह युग बडा महत्त्वपूर्ण था। इसमें एक ओर दार्शनिक व सैद्धान्तिक चिन्तनका, और दूसरी ओर न्याय शैली तथा उसकी खण्डन-मण्डन वृत्तियोका बहुत उत्कर्ष हुआ। वैदिक परम्परामें षड् दर्शनोंका सुव्यवस्थित रूप सामने आ चुका था तथा शकराचार्य, रामानुजाचार्य, मण्डन मिश्र आदि महान् दार्शनिक व तार्किक भी हो चुके थे। चार्वाक दर्शन भी परिपुष्ट हो चुका था। तत्त्वोपप्लवसिंह जैसी रचनाएँ भी प्रसिद्ध हो चुकी थी। जैन समाजमें समन्तभद्र, सिद्धसेन, अकलंक, विद्यानन्दि आदिके द्वारा जैन दर्शन और न्यायने उक्त सभी सैद्धान्तिक धाराओंसे लोहा लिया। इस सबका यथोचित प्रतिबिम्बन भी प्रस्तुत रचनामें पाया जाता है। कथाके नायक एक जैन तीर्थंकर थे, तथा मुनियोकी रचनाओंका उद्देश्य सदैव धार्मिक प्रतिपादन और प्रचार रहा है। अतएव इस रचनामें पद-पदपर प्रसंगानुसार जैन तत्त्वोंका विवरण उपस्थित किया गया है। जैन मान्यताका यह एक सुदृढ आधार-स्तम्भ है कि आत्मा अनादि-निधन है, अजर और शाश्वत है, एव व्यक्ति जब जैसा है वह बहुत अंशमें उसके पूर्व जन्म-जन्मान्तरोंमें किये गये पाप-पुण्यात्मक कर्मोका परिणाम है। इसी बातको शृंखलाबद्ध बताने हेतु प्राय कथानकके अनेक, पूर्व जन्मोका भी वर्णन किया जाता है। और यह वर्णन केवल इहलौकिक मात्र नही रहता, किन्तु इस लोकमें किये गये अच्छे-बुरे कर्मोंका परिणाम स्वर्गके सुख भोग एवं नरककी यातनाओंके सहन द्वारा दर्शाया जाता है। इसका जैन साहित्यमें कितना महत्त्व है यह इससे भी प्रकट होगा कि प्रस्तुत चरितमें कथानक चन्द्रप्रभ तीर्थंकरके छह पूर्व भवोंका वर्णन किया गया है और वह सक्षेपमें नही, किन्तु इतने विस्तारसे कि ग्रन्थके प्रथम पन्द्रह सर्ग उसीमें घिर गये हैं, जबकि उनके तीर्थंकर जन्मका चरित मात्र अगले तीन सर्गोंमें वर्णित है। तीर्थंकर चरितका ढाँचा बहुत कुछ बंधा

हुआ है, क्योंकि उसमें वैयक्तिक घटनाएँ बहुत कम हुआ करती हैं, मुख्यतासे उनके गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान और निर्वाण इन पाँच कल्याणकोंके वर्णनको प्रधानता रहती है। फिर भी ऐसा नहीं है कि यह वर्णन कहीं-से जैसाका तैसा रख दिया गया हो। उसमें कविकी अपनी मौलिकता स्पष्ट दिखाई देती है, जिससे वह समस्त विवरण नीरस नहीं किन्तु बहुत सरस पाया जाता है। कविने अपनेसे पूर्वकालीन रचनाओं, जैसे पद्मपुराण, हरिवंश पुराण तथा आदि और उत्तर पुराणमें वर्णित चन्द्रप्रभके जीवनवृत्तको अपना आधार बनाया है। फिर भी रचना शैली व काव्यकी दृष्टिसे यह नहीं कहा जा सकता कि उन्होंने उनकी नकल की है। यथार्थत उनकी रचनामें उक्त पूर्व रचनाओंकी शाब्दिक छाया प्राय. बिल्कुल ही नही पायी जाती।

इस चरित या काव्यके रचयिता वीरनन्दिका जैन मुनि-परम्परामें बहुत ऊँचा स्थान है। यह इसी बातसे सिद्ध है कि गोम्मटसारके कर्ता नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्तीने अपनेको उनका 'वत्स' कहा है तथा पार्श्वनाथ चरितके कर्ता वादिराज सूरिने उनकी भारतीको कुमुद्वतीके समान 'चन्द्रप्रभाभिसम्बद्ध,' 'रसपुष्ट' और 'मन प्रिय' कहकर स्मरण किया है। इसपर टीका और पंजिका भी लिखी गयी, तथा उसकी प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ उत्तरसे दक्षिण भारत तक शास्त्रभण्डारोंमें पायी जाती हैं। ये इस रचनाके लोक-प्रियता व प्रचार के प्रमाण हैं।

यह ग्रन्थ पहले भी एक बार मुद्रित हो चुका था, और उसका एक अनुवाद भी छप चुका था। किन्तु वे प्रकाशन न तो इस युगके विद्वत्समाजकी आलोचनात्मक रुचिके अनुकूल थे और न अब उनकी प्रतियाँ ही उपलब्ध थीं। ऐसी अवस्थामें यह आवश्यक समझा गया कि इस प्राचीन रचनाका एक अच्छा सस्करण तैयार कराकर प्रकाशमें लाया जाये। बडी प्रसन्नताकी बात है कि इसका यथेष्ट रीतिसे सम्पादन और अनुवाद प० अमृतलालजी शास्त्रीने बडे प्रयासपूर्वक सम्पन्न किया। उन्होंने पूर्वमुद्रित पाठको भी अपने सम्मुख रखा तथा विविध स्थानोंसे प्राप्त भिन्न भिन्न कालीन सात हस्तलिखित प्रतियोंका मिलान करते हुए पाठ-शोधन किया एव उन प्रतियोंके पाठान्तर भी सकलित कर पाद-टिप्पण रूपसे दे दिये। उनका अनुवाद भी भावानुवाद होते हुए भी मूल रचनाके साथ पूर्ण न्याय करता है। और भाषाकी दृष्टिसे भी परिमार्जित एव धारावाही है जिससे मूल आख्यान व वर्णन ही नहीं, किन्तु उसकी काव्य-कलाका भी पाठकको पर्याप्त मात्रामें रसास्वादन मिल सकता है। उन्होंने ग्रन्थकी प्राचीन टीका एवं पंजिकाका भी उनकी अनेक उपलभ्य प्राचीन प्रतियोंपरसे उद्धारकर प्रस्तुत संस्करणमें समावेश कर दिया है। उन्होंने अपनी ३३ पृष्ठकी प्रस्तावनामें सम्पादन-सामग्री, ग्रन्थकार और रचना तथा टीका व पंजिकाके विषयमें सभी ज्ञातव्य बातोंका विवेचन कर दिया है, तथा परिशिष्टोंमें 'मूल रचनाके पद्यों, व्याख्या व पंजिकामें उद्धृत अवतरणों एव उनके विशिष्ट शब्दोंकी अनुक्रमणिकाएँ भी संलग्न कर दी हैं। इस प्रकार इस महाकाव्यका प्रस्तुत सस्करण सर्वांग परिपूर्ण कहा जा सकता है जिसके लिए प्रधान सम्पादक प० अमृत-लाल शास्त्रीके अनुगृहीत हैं।

*आ० ने० उपाध्ये*
*हीरालाल जैन*

# प्रस्तावना

## [१] आदर्श प्रतियों का परिचय

चन्द्रप्रभचरितम्‌के प्रस्तुत संस्करण का सम्पादन निम्नांकित हस्तलिखित बारह—मूल (७), संस्कृत-व्याख्या (३) और पञ्जिका (२) की प्राचीन प्रतियोंके आधार पर किया गया है—

मू० १. अ—यह प्रति कारंजाकी है। यह ११३/४×५ इंच लम्बे-चौड़े १३० पत्रों (२६० पृष्ठो) में समाप्त हुई है। दोनो ओर डेढ़-डेढ़ इंच का हासिया छूटा है। प्रति पृष्ठ पंक्ति-संख्या ८-८ है, पर अन्तके दो पृष्ठों पर ९-९। प्रति पंक्ति लगभग ३५-३६ अक्षर हैं। लिपि सुन्दर एवं सुवाच्य है। इसमें पडिमात्रा या पृष्ठमात्राका उपयोग किया गया है। 'सर्गः'के स्थानमें 'सर्ग.' एवं 'च्छ'के स्थान में 'छ' लिखा हुआ है। यत्र-तत्र हासियोंमें टिप्पण भी दिये गये हैं। कागज पुष्ट, पीले रंगका है। इसमें कलासनाथस्य''''इत्यादि (१.५९), ज्ञानमागमनिरोधि''''इत्यादि (७ ५२) तथा कविप्रशस्तिका य. श्रीवर्म नृपो बभूव '''इत्यादि (६) पद्य नहीं हैं। आदिभाग—ॐ नम. सिद्धेभ्य.। श्रियं क्रियाद्यस्य '''इत्यादि। पुष्पिका—इति श्रीवीरनंदिकृता-वुदयाके चंद्रप्रभचरिते महाकाव्ये प्रथम. सर्ग ॥१॥छ॥ अन्तिम भाग—स्वस्ति श्री संवत् १५९१ वर्षे आषाढमासे। कृष्णपक्षे दशम्या तिथौ सोमवासरे श्रीमूलसंघे सरस्वतीगछे। बलात्कारगणे श्रीकुंदकुंदा-चार्यान्वये भट्टारक श्रीपद्मनंदिदेवा तत्पट्टे भ० श्रीसकलकीर्तिदेवा. तत्पट्टे भ० भुवनकीर्तिदेवा. तत्पट्टे भ० ज्ञानभूषणदेवा. तत्पट्टे श्री विजयकीर्तिदेवाः तच्छिष्य श्री ब्र० श्री हसाख्यः तच्छिष्यब्रह्मराजपालपठनार्थं चंद्रप्रभकाव्यं चिर तिष्ठतु भूतले। गुरुशिष्ययोः शुभ भूयात्। श्लोक संख्या २३४०॥ चद्रप्रभकाव्यम।

मू० २, आ—यह प्रति कारंजाकी है। १२×५१/२ इञ्च लम्बे-चौड़े ४८ पत्रो (९६ पृष्ठो) में इसकी समाप्ति हुई है। दोनो ओर एक-एक इञ्चका हासिया छूटा है। प्रति पृष्ठ १६-१६ पंक्तियाँ हैं, और प्रति पंक्ति ५१-५२ अक्षर हैं। इसमें भी अङ्कों और मात्राओंकी आकृति 'अ' प्रतिके समान है। ऊपर और नीचेके रिक्त भागोमें छोटे-छोटे सघन अक्षरोमें टिप्पण भी दिये गये हैं। इसमें ग्रन्थकारकी प्रशस्तिके पद्य नहीं हैं। इसका लेखन काल १६४३ है। आदि भाग—ॐ नमो वीतरागाय ॥ ॥ श्रिय क्रियाद्यस्य''''इत्यादि। पुष्पिका—इति श्री वीरनंदिकृतावुदयाके चद्रप्रभचरिते महाकाव्ये प्रथमः सर्ग ॥छ॥१॥ अन्तिम भाग—इति श्री सिद्धान्तवेदी श्रीवीरणंद्याचार्यकृतौ चद्रप्रभस्वामीमहाकाव्य समाप्तमिति। संवत् १६४३ वर्षे एकादशी तिथौ भौमवासरे तुलवदेशे वंगवाटिपत्तने जैनराज्यसुराज्ये शान्तीश्वरचैत्यालये श्रीमूलसघे सरस्वतीगछे बलात्कारगणे श्रीकुन्दकुन्दाचार्यान्वये महामुनीश्वरश्रीमहेन्द्रकीर्तिदेवरुश्रीचिक्कमहेन्द्रकीर्तिदेवरुगुरूणा पादपद्माराधकभट्टारकश्रीभुवनकीर्तितछीस्यब्रह्मज्ञानसागरस्वहस्तेन लखितं स्वपठनार्थं कर्मक्षयार्थं। शुभ भवतु कल्याणमस्तु। मंगल महा श्री श्री श्री ॥श्री॥ ॥श्री॥ ॥श्री॥

मू० ३. इ—यह प्रति भी कारंजाकी है। यह १११/२×५ इञ्च लम्बे-चौड़े ७९ पत्रो (१५८ पृष्ठों) में समाप्त हुई है। प्रति पृष्ठ पंक्ति संख्या ९ (पृ० १४ तक), १० (पृ० १५-३८), ११ (पृ०३९-७४), १० (पृ०७५-७९) और प्रति पंक्ति अक्षरसंख्या प्रारम्भमें ३७-३८ है पर आगे चलकर ४५-४६। दोनों ओर एक-एक इञ्चका हासिया छूटा है। इसमें भी प्रशस्ति-पद्य नहीं हैं, और न टिप्पण भी। अङ्कों और मात्राओं-की आकृति कहीं-कहीं 'अ'-'आ' प्रतियोंके समान भी है। कागज पुष्ट, पीले रंगका है। इसका भी लेखन-काल १६४३ है। आदि भाग—श्रीवीतरागाय नम.। अथ चन्द्रप्रभस्वामिमहाकाव्य लिख्यते। श्रीय क्रिया-द्यस्य''''इत्यादि। पुष्पिका—इति विरनंदिकृतावुदयाके चन्द्रप्रभचरिते महाकाव्ये प्रथम. सर्ग ॥१॥ अन्तिम-भाग—॥ गद्य ॥ इति श्रीवीरणंदिकृतावुदयाक चन्द्रप्रभचरित महाकाव्ये निर्वाणगमनो नाम अष्टादशः सर्गाः ॥ ꣼ ॥ १८॥ इति श्रीसिद्धान्तवेदी श्रीवीरणंद्याचार्यकृतौ चन्द्रप्रभस्वामीमहाकाव्य संपूर्ण समाप्त-

मिति। संवत् १६४३ वर्षे एकादशीतिथौ भौमवासार तुलवादशे बगवाडिपत्तने जिनराज्यसुराज्य शान्तिश्वरचैत्यालये श्रीमूलसंघे सरस्वतीगछे वलात्कारगणे श्रीकुकुदाचार्यान्वये महामुनीश्वरश्रीमहेन्द्रकीर्तिदेवरु-श्रीचिक्कमहेन्द्रकीर्तिदेवरुगुरुणा पादपद्माराधकभट्टारकश्रीभुवनकीर्ति तछीस्य ब्रह्मज्ञानसागरस्वहास्तन लिखित स्वपरपठनार्थं कर्मक्षयार्थं ॥ ॥ शुभ भवतु ॥ कल्याणमस्तु ॥ मगल महा श्री श्री श्री ॥श्री॥ ॥ श्री ॥ ॥ श्री ॥ छ ॥ ९ ॥ ⫶ ॥ ९ ॥ उक्त तीनों प्रतियोकी प्राप्ति पं० माणिकचन्द्रजी चवरे कारंजाकी कृपासे हुई।

मू० ४. क—यह प्रति नयामन्दिर, धर्मपुरा, दिल्लीकी है। इसका नम्बर ३८ (क) है। यह १२×६$\frac{3}{4}$ इञ्च लम्बे-चौडे ११२ पत्रो ( २२४ पृष्ठों ) में समाप्त हुई है। प्रति पृष्ठ ७-७ पक्तियाँ हैं, कहीं-कही ८-८ भी। प्रतिपक्ति अक्षर सख्या कही ४५ तो कही ५२ है। लिपि सुन्दर एव सुवाच्य है, पर अक्षर सर्वत्र एक-से नहीं हैं—१० वें सर्ग तक वडे-वडे हैं, और आगे (११-१८) छोटे-छोटे, यद्यपि लेखक एक ही है। कही-कही टिप्पण भी हैं। लेखन काल स० १८९९ है। आदिभाग—ओ नमो वीतरागाय—श्रिय क्रियाद्यस्य "इत्यादि। पुष्पिका—इति वीरनदिकृतावुदयाके चन्द्रप्रभे विरचते महाकाव्ये प्रथमसर्ग ।१। अन्तिम भाग—पूर्ण सवत् १८९९ माद्रपद शुक्ल ४ गुरुवासरे अस्मिन् ग्रन्थे श्लोकानि द्विसहस्रद्विशतविंशतिप्रमाणानि सर्गा अष्टादशं इद महाकाव्य लिपीकृत श्रावकअगरवालवखतावरसिह स्वपठनार्थं लिखी दील्लीनगर्यां लाला गीरधारी लालजी पढत श्रावक तिनोसे इद महाकाव्य मया अधीत। शुभ भवतु कल्याणमस्तु।

मू० ५. ख—यह प्रति नया मन्दिर, धर्मपुरा, दिल्लीकी है। इसका नम्बर अ ३८ (ख) है। यह १२×६ इञ्च लम्बे-चौडे १४४ पत्रो (२२८ पृष्ठों) में समाप्त हुई है। प्रति पृष्ठ पक्तिसंख्या १० है, और प्रति पक्ति अक्षर सख्या ३०। यत्र-तत्र टिप्पण भी हैं। आदि भाग—ओं नमो वीतरागाय। श्रिय क्रियाद्यस्य···इत्यादि। पुष्पिका—इति वीरनदिकृतावुदयाके चन्द्रप्रभविरचिते महाकाव्ये प्रथम सर्ग ॥१॥ अन्तिमभाग—संवत् १८७२ कार्तिक कृष्णसप्तम्या बुधवासरे अस्मिन् श्लोकानि द्विसहस्रद्विशतविंशतिप्रमाणानि। सर्गा अष्टादशं। इद महाकाव्य गिरधारीलालश्रावकपठनार्थं लिपीकृत गोपालविप्रेण मेरठनगर्यां।

मू० ६. ग—यह प्रति भी नया मन्दिर, धर्मपुरा, दिल्लीकी है। इसका न० अ ३८ (ग) है। यह १०$\frac{1}{2}$×५ इञ्च लम्बे-चौडे १६२ पत्रो (३२४ पृष्ठों) मे समाप्त हुई है। प्रति पृष्ठ पक्ति सख्या ८ और प्रति पक्ति अक्षरसख्या २९ है। अक्षर सघन और सुवाच्य हैं। यत्र-तत्र टिप्पण भी हैं। लेखन कालका उल्लेख नही है। आदि भाग—॥६०॥ ओं नमो वीतरागाय ॥ श्रिय क्रियाद्यस्य इत्यादि। पुष्पिका—इति वीरनदिकृतावुदयांके चन्द्रप्रभविरचिते महाकाव्ये प्रथम सर्ग ॥१॥ अन्तिम भाग—ग्रथप्रमाण २२२० सर्गा अठारेह भट्टारक श्री देवेन्द्रकीर्तिना दत्त विबुधाय रूपशिने पठनार्थं पावल्या मध्ये।

मू० ७. घ—यह प्रति पञ्चायती मन्दिर, मसजिद खजूर, दिल्लीकी है। इसका नं० आ ७ है। यह ११×५ इञ्च लम्बे-चौडे ११० पत्रों (२१९ पृष्ठों) में समाप्त हुई है। प्रति पृष्ठ पक्ति सख्या १० और प्रति पक्ति अक्षरसख्या ३३ पर कही-कहीं-कही ३६ भी है। प्रथम पत्र एक ही ओर लिखा गया है और अन्तिम पत्रमें ४ पक्तियाँ छूटी हुई हैं। अक्षर साधारण हैं। टिप्पणोंकी मात्रा अधिक नहीं है। आदि भाग—ओं ममो वीतरागाय ॥ श्रिय क्रियाद्यस्य""इत्यादि। पुष्पिका—इति वीरनदिकृतावुदयांके चन्द्रप्रभविरचिते महाकाव्ये प्रथम सर्ग ॥१ अन्तिमभाग—सवत् १८७५ वैसाषकृष्णतृतीयाया वृहस्पतवासरे लिखितमिदं पुस्तक दिल्लीमध्ये श्रीभट्टारकश्रीललितकीर्तिजि तच्छिष्यपण्डितरत्नचदपठनार्थं। शुभमस्तु लेखकपाठकयो। श्री

देहलीकी उक्त चारो प्रतियोंके पाठ प्राय एक-से हैं, अत इनकी प्रतिलिपि किसी एक ही आदर्श प्रतिसे की गयी प्रतीत होती है। इन चारों प्रतियोमें अशुद्धियोंकी बहुलता है। ये चारों प्रतियाँ श्री पन्नालालजी अग्रवाल, देहलीके सौजन्यसे प्राप्त हुई।

म—मूलग्रन्थके सम्पादनमें उक्त हस्तलिखित प्रतियोके साथ निर्णयसागरीय मुद्रित प्रति ( चतुर्थ सस्करण, सन् १९२६ ) का भी उपयोग, पाठान्तर लेने की दृष्टिसे किया गया है।

च० च० की सस्कृत व्याख्या—'विद्वन्मनोवल्लभा'का सम्पादन निम्नाङ्कित हस्तलिखित प्रतियोंके आधारपर किया गया है—

व्या० १. आ—यह जैन सिद्धान्तभवन, आराकी प्रति है, जो १३ × ८$\frac{1}{2}$ इञ्च लम्बे-चौडे ३०६ पत्रो ( ६१२ पृष्ठो ) में समाप्त हुई है। प्रति पृष्ठ २० पंक्तियाँ हैं, और प्रतिपंक्ति प्रायः २३ अक्षर हैं। बाईं ओर एक इञ्ची और दाईं ओर आधा इञ्ची हासिया छूटा है। कागज पुष्ट, सफेद रगका है। इसे दो लेखकोंने पूरा किया है। एकके अक्षर अत्यन्त सुन्दर हैं, और दूसरेके अत्यन्त भद्दे। एकने गाढी चटकीली काली स्याहीसे लिखा, और दूसरेने फीकी नीली स्याहीसे। आदि भाग—श्री सरस्वत्यै नम । श्री चन्द्रप्रभाय नम । श्री चारुकीर्तिमुनये नम । श्री कामयक्षज्वालामालिन्यै नम । शुभमस्तु। चन्द्रप्रभसंस्कृतव्याख्यानम्। निर्विघ्नमस्तु। पुष्पिका—इति श्री वीरनंदिकृता उदयाके चन्द्रप्रभचरिते महाकाव्ये तद्व्याख्याने च विद्वन्मनोवल्लभाख्ये प्रथम सर्ग ॥ १ ॥ श्री ॥ श्री ॥ श्री ॥ अन्तिम भाग—शकवर्ष १७६१ नेयविकारिसंवत्सरदमाघ शुद्ध १ डयदल्लुश्रीमच्चारुकीर्तिपडिताचार्यवर्यस्वामियवरपादकमलभृगोपमानियादबेलगुलदयि वर्गदवशिष्टगोत्रदविजयणैयनुयीचंद्रप्रभकाव्यदव्याख्यानपुस्तकबरदु सपूर्णवायि तु आचन्द्रार्कपर्यतं भद्र शुभ मगलं ॥ यह प्रति डॉ० नेमिचन्द्रजी, आराके सौजन्यसे प्राप्त हुई।

व्या० २. श—यह प्रति श्राविकाश्रम, सोलापुरकी है। यह १२$\frac{1}{2}$ × ७ इञ्च लम्बे-चौडे १७८ पत्रों ( ३५६ पृष्ठो ) में समाप्त हुई है। दोनो ओर २-२ इञ्चका हासिया छूटा है। पंक्तिसख्या प्रथम पृष्ठपर १५, अन्तिमपर १० और शेषपर १६-१६ है। प्रति पक्ति अक्षरसख्या कही ३८ कही ४० और कही ५६ भी है। अक्षर सर्वत्र एक-से नही हैं, यद्यपि लेखक एक ही है। कही गाढी तो कही फीकी काली स्याहीका उपयोग किया गया है। पत्रोंपर अङ्क डालनेमें सावधानी नही बरती गयी। कागज पुष्ट, पीले रंगका है, पर बाईं ओरका कोना गल गया है। आदिभाग—श्रीचन्द्रप्रभाय नम । शुभमस्तु। निर्विघ्नमस्तु ॥ वदेहं सहजानन्दकदलीकंदबधुरं चद्राक चद्रसकाश चंद्रनाथ स्मराहरं ॥ पुष्पिका—इतिवीरनदिकृता उदयाके चद्रप्रभचरिते महाकाव्ये तद्व्याख्याने च विद्वन्मनोवल्लभाख्ये प्रथमः सर्ग ॥ अन्तिमभाग—स्वर्गिणो देवा । पचम परिनिर्वाणाख्यं ॥। कल्याण मंगलकार्यं। प्रविधाय। स्व स्वं स्वकीय स्वकीय ॥ पद स्थानं। अगु. युयुः। लुङ् ॥१५४॥ ॥ इति वीरनदिकृतावुदयाके चद्रप्रभचरिते महाकाव्ये तद्व्याख्याने च विद्वन्मनोवल्लभाख्ये अष्टादशः सर्गः ॥१९॥

व्या० ३ स—यह अपूर्ण प्रति भी श्राविकाश्रम, सोलापुरकी है। इसमें १३$\frac{1}{2}$ × ८ इञ्च लम्बे-चौडे १५९ पत्र ( ३१८ पृष्ठ ) है। दोनो ओर १-१ इञ्च का हासिया छूटा है। प्रति पृष्ठ पंक्तिसंख्या १५-१५ और प्रतिपक्ति अक्षरसख्या प्रायः ३२-३३ है। उक्त दो व्या० प्रतियोंकी भाँति इसमें भी अक्षरोकी बनावट सर्वत्र एक-सी नही है। हासियो, और पूर्ण विरामोमें गाढी लाल स्याही तथा व्या० लेखनमें चटकीली गाढ़ी काली स्याही प्रयुक्त हुई है। कागज पुष्ट, पीले रगका है। इसमें आदिके बारह सर्गोंकी व्याख्या है। इसमें भी उपान्त्य ११०वें पद्यकी व्याख्या अधूरी है और अन्तिम १११वें की व्याख्या है ही नही। इसमें भी लेखनकाल अङ्कित नही है। आदिभाग—श्रीचन्द्रप्रभाय नमः। शुभमस्तु। निर्विघ्नमस्तु ॥ वंदेह सहजानंदकंदलीकंदबंधुर। चद्राक चंद्रसकाशं चंद्रनाथ स्मराहर ॥ पुष्पिका—इति वीरनदिकृता उदयाके चद्रप्रभचरिते महाकाव्ये तद्व्याख्याने च विद्वन्मनोवल्लभाख्ये प्रथम. सर्ग ॥१॥ अन्तिमभाग—समर सग्राम वा। प्रदिशामि। इत्येवं। द्वयाश्रयै. द्वयमवलबनं आश्रयो येषा तै.। वचनै· वचोभि.। रिपुद्रुतः रिपोः शत्रोर्द्रु ( इस प्रतिकी समाप्ति यही हो जाती है। )।

'श' तथा 'स' प्रतियोंकी प्रतिलिपि किसी एक ही आदर्श प्रतिसे की गयी है। यदि कही थोडा-बहुत पाठभेद है भी, तो उसका कारण लिपिककी अनवधानता है। ये दोनों प्रतियाँ प० बालचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीके सौजन्यसे प्राप्त हुई।

प्रस्तुत महाकाव्यकी संस्कृतपञ्जिकाका सम्पादन निम्नलिखित हस्तलिखित प्रतियोंके आधारपर किया गया है—

पं० १. ब—यह प्रति ऐ० प० दि० जैन सरस्वती भवन, ब्यावरकी है। यह १२×५ इञ्च लम्बे-चौडे ५३ पत्रो ( १०४ पृष्ठो ) में समाप्त हुई है। प्रारम्भके १८ पत्रोंपर दोनों ओर १-१ इञ्चका हासिया छूटा है। प्रथम और अन्तिम पत्र एक ही ओर लिखे गये हैं। प्रतिपृष्ठ पंक्तिसख्या ११-११ ( १२व पृ० तक ) तथा शेष पृष्ठोपर १३-१३ है। प्रति पक्ति अक्षर सख्या प्राय' ४०-४० है। लिपि सुवाच्य है, पर सुन्दर नही। कागज पतला, पीले रगका है। अवस्था जीर्ण-शीर्ण है। इसमें लेखनकाल नही दिया गया। आदिभाग—स्वस्ति श्री सरस्वात्ये। श्री श्रुतमुनिमुनये नम' ॥ प्रणम्य वीर नृसुरासुरस्तुत प्रकृष्टबोध विबुधेष्ट-सन्मतं। करिष्यते शसयधामभजिका मायाथ चंद्रप्रभकाव्यपजिका ॥ अन्तिमभाग—इति चद्रप्रभकाव्यपजि-काया अष्टादश सर्ग: समाप्त ॥१८॥ दशीयगणेऽग्रगण्य. प्रधान । गुणनन्दी इत्यर्थ' ॥ ॥छ॥छ॥छ॥

पं० २. ज—यह प्रति श्री महावीर दि० जैन शोधसंस्थान, जयपुरकी है। यह १०×४$\frac{3}{4}$ इञ्च लम्बे-चौडे ८६ पत्रों ( १७० पृष्ठों ) में समाप्त हुई है। दोनों ओर १-१ इञ्चका काली स्याहीका हासिया छूटा है। प्रथम और अन्तिम पत्र केवल एक ही ओर लिखे गये हैं। प्रति पृष्ठ पक्ति सख्या १० और प्रति पंक्ति अक्षर सख्या प्राय ३५ है। कागज पुष्ट, पीले रगका है। 'ब' प्रतिकी भाँति इसमें भी गाढ़ी काली स्याही-का उपयोग किया गया है। अक्षर सुवाच्य एव सुन्दर हैं। 'ब' प्रतिकी भांति इसमें अशुद्धियोंकी बहुलता नही है। इसमें भी लेखनकालका उल्लेख नही है। प्रतियोकी स्थिति व मात्राओकी आकृतिसे इतना स्पष्ट है कि 'ज' प्रतिसे 'ब' प्रति प्राचीन है। आदिभाग—॥ स्वस्ति श्री सरस्वत्यै ॥ श्री श्रुतमुनिमुनये नम ॥ प्रणम्य वीर नृसुरासुरस्तुत प्रकृष्टबोध विबुधेष्टसन्मतम्। करिष्यते शशयधामभजिका मयाथ चद्रप्रभकाव्यपजिका ॥१॥ अन्तिमभाग—इति चद्रप्रभकाव्यपजिकाया अष्टादश. सर्ग ॥१८॥ देशीयगणेऽग्रगण्य प्रधान । गुण-नन्दी इत्यर्थ ॥ ॥छ॥श्री ॥ब॥श्री ॥ब॥ ॥

## सम्पादन पद्धति

### [ क ] शुद्ध पाठ

१ उक्त सातो ह० लि० मूल प्रतियोंके पाठोमें जो शुद्धतम प्रतीत हुआ, उसे मूलमें रखकर अन्य सभी प्रतियोंके, जिनमें एक मुद्रित प्रति भी सम्मिलित है, पाठोंको पृथक्-पृथक् सकेत चिह्नोंके साथ नीचे स्थान दिया गया है। जहाँ उनके पाठोंसे व्याख्यान्तर्गत मूल पाठ और भी अधिक शुद्ध जान पड़ा, वहाँ उसीको मूलमें मिलाकर सभी प्रतियोंके पाठोंको पाठान्तरोंमें स्थान दिया गया है, और इसकी सूचना भी वहीं दे दी गयी है। व्याख्याका स्वरूप जैसा भी हो, पर उसकी सबसे बडी विशेषता है लगभग पचासी प्रतिशत मूलपाठोंकी शुद्धि। व्याख्यामें पहले मूलको स्थान देकर बादमें उसका अर्थ खोला है।

२ व्याख्याकी तीन प्रतियोंमें 'आ' और 'श' अपेक्षाकृत प्राचीन हैं, और 'स' अर्वाचीन। 'स' प्रति अपूर्ण है और अशुद्ध भी। अन्य दो प्रतियोमें अशुद्धियाँ कम हैं। इन्हीं तीन प्रतियोंके आधार पर व्याख्याको शुद्ध बनानेका प्रयास किया गया है। तीनोंमें जिसका पाठ शुद्ध ज्ञात हुआ उसे यथास्थान रखकर शेषके पाठोंको तत्तत् सङ्केतोंके साथ नीचे पाठान्तरोंके रूपमें स्थान दिया गया है।

कहीं-कही अत्यावश्यकता पडनेपर (     ) इस कोष्ठकमें सम्पादक ने अपनी ओरसे भी लिखा है, और कही-कही पाठान्तरोके साथ नीचे भी, जिसे = इस चिह्न से पहचाना जा सकता है।

३ पञ्जिकाकी दो प्रतियोंमें 'ज' अधिक शुद्ध है। 'ज' की तुलनामें 'ब' में अधिक पाठ छूटे हुए हैं। दोनो में जिसका पाठ शुद्ध ज्ञात हुआ, उसे यथास्थान रखकर अन्य प्रतिके पाठको सकेत चिह्नके साथ नीचे पाठान्तरोंमें स्थान दिया गया है। जहाँ दोनोंके ही पाठ अशुद्ध प्रतीत हुए वहाँ (     ) ऐसे कोष्ठकमें सम्पादककी ओरसे नया पाठ प्रस्तुत किया गया है।

## [ ख ] अवतरणोंके चिह्न और मूल स्थलोंके निर्देश

प्रस्तुत ग्रन्थकी व्याख्यामें ३२९ तथा पञ्जिकामें ६३ अवतरण ग्रन्थान्तरोंके हैं। उन्हें ' ' इस चिह्नसे पहचाना जा सकता है। अधिकांश अवतरणोंके मूल स्थलोंके निर्देश [ ] ऐसे कोष्ठकोंमें किया गया है, और अशुद्ध अवतरणोंको मूल ग्रन्थोंके आधारपर शुद्ध भी किया गया है।

उद्धृत कोषवाक्योंके मूल स्थलोंका निर्देश अनेकार्थध्वनिमञ्जरी, अनेकार्थ नाममाला, अनेकार्थसंग्रह, अभिधानचिन्तामणि, अमरकोष, धनञ्जयनाममाला, विश्वप्रकाश, विश्वलोचन और वैजयन्ती–इन ९ संस्कृत कोषोंके आधारपर कर दिया है, पर 'विश्व' कोषके न मिलनेसे उसके स्थलोंका निर्देश नहीं किया जा सका। इस कोषके अवतरण जैन व जैनेतर काव्योंकी टीकाओंमें पाये जाते हैं, पर यह ज्ञात नहीं हो सका कि यह प्रकाशित है या अप्रकाशित।

अप्रकाशित कोष—प्राचीन संस्कृत कोष पद्य शैलीमें निबद्ध मिलते हैं, पर चं० च० की व्याख्यामें नानार्थकोषके नामसे लगभग पन्द्रह अवतरण गद्यसूत्रोंके रूपमें हैं। अर्हद्दासकृत मुनिसुव्रतकाव्यम् और पार्श्वाभ्युदयम्की सं० टी० में भी इसी कोषके अनेक अवतरण हैं, पर मुनिसु० की स० टी० में पृ० १४३ पर जिस अवतरणके आगे 'नानार्थकोषे' लिखा है, उसीके आगे पृ० १८१ पर 'नानार्थरत्नकोषे'। संभवतः इस कोषके दो नाम प्रसिद्ध रहे हों। जो कुछ भी हो, यह कोष अभी तक कहींसे प्रकाशित नहीं हुआ। जैन साहित्यका बृहद् इतिहास भाग ५ ( पृ० ९३ ) से ज्ञात होता है कि इसके रचयिता असग थे।[1]

## [ ग ] टिप्पण

प्रस्तुत ग्रन्थमें व्याख्याकारके अभिप्रायको स्पष्ट या पुष्ट करनेके लिए यत्र-तत्र टिप्पण भी दिये गये हैं, जिनमें कुछ तुलनात्मक भी हैं। टिप्पणोंमें कुछ अन्य ग्रन्थोंके, विशेषतः कोषोंके अनेक वाक्य उद्धृत किये गये हैं। प्रायः प्रत्येक पृष्ठके नीचे मूल ग्रन्थ और उसकी व्याख्याके पाठान्तरोंके साथ ही टिप्पण दिये गये हैं। दोनोंके लिए हिन्दी अङ्कोंका उपयोग किया गया है। मूल श्लोकों और व्याख्याके पदोंपर डाले गये अङ्कोंके आधारपर नीचे डाले गये अङ्कोंको देखकर यह स्पष्टतया समझा जा सकता है कि मूलके या व्याख्याके पाठान्तर कौनसे हैं। टिप्पण, पाठान्तरोंमें रले-मिले हैं, पर वे '=' इस चिह्नसे पृथक् ही समझे जा सकते हैं।

## [ घ ] परिशिष्ट

प्रस्तुत ग्रन्थके अन्तमें निम्नलिखित परिशिष्ट जोड़े गये हैं—१. संस्कृत पञ्जिका, २. मूलग्रन्थकी पद्यानुक्रमणिका, ३. व्याख्याके अवतरणोंकी अनुक्रमणिका, ४. पञ्जिकाके अवतरणोंकी अनुक्रमणिका, ५. मूलग्रन्थकी पुष्पिकाएँ, ६. मूल ग्रन्थ गत विशिष्ट-शब्द-सूची, ७ व्याख्यान्तर्गत विशिष्ट-शब्द-सूची, ८. पञ्जिकान्तर्गत विशिष्ट-शब्द-सूची, ९ चं० च० में प्रयुक्त छन्दोंका विवरण और १०. संकेत विवरण।

## [ २ ] ग्रन्थ-परिचय

नाम—अष्टम तीर्थंकर चन्द्रप्रभके जीवन वृत्तको लेकर लिखे गये प्रस्तुत महाकाव्यका नाम 'चन्द्रप्रभचरितम्' है, जैसा कि प्रतिज्ञावाक्य ( १,९ ), पुष्पिका वाक्यों तथा 'श्रीजिनेन्दुप्रभस्येदं चरितं' इत्यादि पद्य ( पृ० ४९० ) से स्पष्ट है।

---

१ 'नानार्थ कोश' के रचयिता असग नामक कवि थे, ऐसा मात्र उल्लेख प्राप्त होता है। वे शायद दिगम्बर जैन गृहस्थ थे। वे कब हुए और उनकी रचनाशैली कैसी है, यह ग्रन्थ प्राप्त नहीं होनेसे कहा नहीं जा सकता।—जैन साहित्यका बृ० इ० भाग ५ पृ० ९३

प्राकृत, संस्कृत और अपभ्रंश भाषाओंमें निबद्ध प्राचीन एवं अर्वाचीन काव्योंके परिशीलनसे ज्ञात होता है कि उनके चरितान्त नाम रखनेकी परम्परा प्राचीन कालसे ही चली आ रही है। उपलब्ध काव्योंमें विमलसूरिका 'पउमचरिय' प्राकृत चरित काव्योंमें, अश्वघोषका 'बुद्धचरितम्' संस्कृत काव्योंमें तथा स्वयम्भूदेवका 'पउमचरिउ' अपभ्रंश काव्योंमें सर्वाधिक प्राचीन हैं। इन तीनोंमें प्रारम्भके दो काव्य ई० की प्रथम शतीके तथा तीसरा ई० की सातवीं शतीका है। प्रस्तुत महाकाव्यका नाम इसी परम्पराके अनुकूल है।

विषय—प्रस्तुत ग्रन्थका प्रतिपाद्य विषय चन्द्रप्रभका जीवनवृत्त है, जो इसके अठारह सर्गोंमें समाप्त हुआ है। प्रारम्भके पन्द्रह सर्गोंमें चरितनायकके छह अतीत भवोंका और अन्तके तीन सर्गोंमें वर्तमान भवका वर्णन किया गया है। सोलहवें सर्गमें गर्भकल्याणक, सत्रहवेंमें जन्म, तप और ज्ञान तथा अठारहवेंमें मोक्ष कल्याणक वर्णित हैं। महाकाव्योचित प्रासङ्गिक वर्णन और अवान्तर कथाएँ भी यत्र-तत्र गुम्फित हैं। सभी सर्गोंके अन्तिम पद्योंमें 'उदय' शब्दका सन्निवेश होनेसे यह 'उदयाङ्क' कहलाता है।

## [ ३ ] चं० च० की कथावस्तुका संक्षिप्तसार

च० च० में चरितनायकके राजा श्रीवर्मा, श्रीधरदेव, सम्राट् अजितसेन, अच्युतेन्द्र, राजा पद्मनाभ, अहमिन्द्र और चन्द्रप्रभ—इन सात भवोंका विस्तृत वर्णन है, जिसका संक्षिप्तसार इस प्रकार है—

१ राजा श्रीवर्मा—पुष्करार्ध द्वीपवर्ती सुगन्धि[1] देशमें श्रीपुर नामक पुर था। वहाँ राजा श्रीषेण निवास करते थे। उनकी पत्नी श्रीकान्ता[2] पुत्र न होनेसे सदा चिन्तित[3] रहा करती थी। किसी दिन गेंद खेलते बच्चोंको देखते ही उसके नेत्रोंसे अश्रुधारा प्रवाहित होने लगी। उसकी सखीसे इस बातको सुनकर राजा श्रीषेण उसे समझाते हुए कहते हैं—देवि, चिन्ता न करो। मैं शीघ्र ही विशिष्ट ज्ञानी मुनियोंके दर्शन करूँगा, और उन्हींसे पुत्र न होनेका कारण पूछूँगा। कुछ ही दिनोंके पश्चात् वे अपने उद्यानमें अचानक आकाशसे उतरते हुए चारणऋद्धिके धारक मुनिराज अनन्त के दर्शन करते हैं। तत्पश्चात् प्रसङ्ग पाकर वे उनसे पूछते हैं—'भगवन्! मुझे वैराग्य क्यों नहीं हो रहा है?'। उन्होंने उत्तर दिया—'राजन्! पुत्र प्राप्तिकी इच्छा रहनेसे आपको वैराग्य नहीं हो रहा है। अब शीघ्र ही पुत्र होगा। अभी तक पुत्र न होनेका कारण आपकी पत्नीका पिछले जन्मका अशुभ निदान है।' घर जाकर वह अपनी पत्नीको पुत्र होनेकी उक्त बातको सुनाता है। वह प्रसन्न हो जाती है। दोनों धार्मिक कार्योंमें संलग्न रहने लगते हैं। इतनेमें आष्टाह्निक पर्व आ जाता है। दोनोंने आठ-आठ उपवास किये, आष्टाह्निक पूजा की और अभिषेक भी। कुछ ही दिनोंके बाद रानी गर्भधारण करती है[4]। धीरे-धीरे गर्भके चिह्न[5] प्रकट होने लगे। नौ मास बीतनेपर पुत्ररत्न की प्राप्ति होती है। उसका नाम श्रीवर्मा रखा गया। वयस्क होनेपर राजा उसका विवाह करके युवराज बना देता है। उल्कापात देखकर राजाको वैराग्य हो जाता है। फलत: वह श्रीवर्माको अपना राज्य सौंपकर श्रीप्रभ[6] मुनिसे जिनदीक्षा लेकर घोर तप करता है और फिर मुक्ति कन्याका वरण करता है। पिताके वियोगसे वह कुछ दिनों तक शोकमग्न रहता है। शोकके कम होनेपर वह दिग्विजयके लिए प्रस्थान करता है। उसमें वह पूर्ण सफल होकर घर लौटता है। शरत्कालीन मेघको शीघ्र ही विलीन होते देखकर उसे वैराग्य हो जाता है। फलत: वह अपने पुत्र श्रीकान्त[7] को अपना उत्तराधिकार देकर श्रीप्रभ मुनिके निकट जाकर दीक्षा ग्रहण करता है और घोर तपश्चरण करने लगता है।

---

१ पुराणसार संग्रह (७६,२) में देशका नाम गन्धिल लिखा है। २ पुराणसा० (७६,३) में श्रीमती नाम दिया है। ३ उ० पु० (५४,४४) में राजाका चिन्तित होना लिखा है। ४ उ० पु० (५४, ५१) में गर्भधारण करनेसे पहले चार स्वप्न देखनेका उल्लेख है, और पुराणसा० (७६,५) में पाँच स्वप्न देखनेका। ५. पुराणसा० में गर्भचिह्नोंकी चर्चा नहीं है। ६ उ० पु० ( ५४,७३ ) में मुनिका नाम श्रीपद्म और पुराणसा० ( ७८,१९ ) में श्रीधर लिखा है। जिस वनमें दीक्षा ली थी, उसका नाम उ० पु० में शिवकर और पुराणसा० में प्रियंकर दिया है। ७ पुराणसा० ( ७८,१९ ) में श्रीकान्तके स्थानमें श्रीधर लिखा है।

२ श्रीधरदेव—घोर तपश्चरणके प्रभावसे श्रीवर्मा पहले स्वर्गमें श्रीधरदेव होता है। वहाँ उसे दो सागरोपम आयु प्राप्त होती है। उसका अभ्युदय अन्य देवोंसे कही अच्छा है। देवियोंकी दृष्टि उसे स्थायी उत्सव समझती है।

३. सम्राट् अजितसेन—धातकी खण्ड द्वीपके अलका नामक देशमें कोशला[1] नगरी है। वहाँ राजा अजितजय और रानी अजितसेना[2] निवास करते हैं। श्रीधर देव इन्हीका पुत्र–अजितसेन[3] होता है, जो वयस्क होते ही युवराज बना दिया जाता है। अजितजयके देखते-देखते उसके सभाभवनसे अजितसेनको कुख्यात चण्डरुचि नामक असुर पिछले जन्मके वैरके कारण उठा ले जाता है। राजा व्याकुल होकर मूर्च्छित हो जाता है। इसी बीच तपोभूषण मुनि पधारते हैं और यह कहकर वापिस चले जाते हैं कि युवराज कुछ दिनोके बाद सकुशल घर आ जायगा।[4] उधर वह असुर उसे बहुत ऊँचाईसे एक तालावमें गिरा देता है। मगर-मच्छोंसे जूझता हुआ वह किसी तरह किनारेपर पहुँच जाता है। वहाँ से वह ज्यो ही परुषा नामकी अटवीमें प्रवेश करता है त्यो ही एक भयङ्कर आदमीसे द्वन्द्व छिड जाता है। पराजित होनेपर वह अपने असली रूपको प्रकट कर कहता है—'युवराज, मैं मनुष्य नही देव हूँ। मेरा नाम हिरण्य है। मैं आपका मित्र हूँ, पर आपके पौरुषके परीक्षणके लिए मैंने ऐसा व्यवहार किया है, क्षमा कीजिए। पिछले तीसरे भवमें आप सुगन्धि देशके नरेश थे। आपकी राजधानीमें एक दिन शशीने सेंध लगाकर सूर्यके सारे धनको चुरा लिया था। पता लगनेपर आपने शशीको कडा दण्ड दिया, जिससे वह मर गया और फिर वह चण्डरुचि असुर हुआ। इसी वैरके कारण उसने, आपका अपहरण किया। बरामद धन उसके स्वामीको वापिस दिलवा दिया। युवराज, वही शशी मरनेके बाद हिरण्य नामकदेव हुआ, जो इस समय आपसे बात कर रहा है।'[5]

तत्पश्चात् युवराज विपुलपुरकी ओर प्रस्थान करता है। वहाँके राजाका नाम जयवर्मा, रानीका जयश्री और उनकी कन्याका शशिप्रभा था। महेन्द्र नामक एक राजा जयवर्मासे उसकी कन्याकी मंगिनी करता है, पर किसी निमित्तज्ञानीसे उसे अल्पायुष्क जानकर वह स्वीकृति न दे सका। इससे क्रुद्ध होकर महेन्द्र जयवर्माको युद्धके लिए ललकारता है। युवराज जयवर्मा का साथ देता है और युद्धमें महेन्द्रको मार डालता है। इससे प्रभावित होकर जयवर्मा युवराजके साथ अपनी कन्या शशिप्रभाका विवाह करना चाहता है। इतनेमें विजयार्ध भी दक्षिण श्रेणीके आदित्यपुरका राजा धरणीध्वज जयवर्माको सन्देश भेजता है कि वह अपनी कन्याका विवाह मेरे ( धरणीध्वज ) के साथ करे। इसके लिए जयवर्मा तैयार नही होता। फलत भयङ्कर युद्ध छिड जाता है। पूर्वचर्चित हिरण्यदेवके सहयोगसे युवराज अजितसेन धरणीध्वजको भी युद्धभूमिमें स्वर्गवासी बना देता है। इसके उपरान्त जयवर्मा शुभमुहूर्तमें युवराज अजितसेनके साथ अपनी कन्याका विवाहकर देता है। फिर उसके साथ अपने नगरकी शोभा बढ़ाता है। वहाँ अजितंजय उसे अपना उत्तराधिकार सौंप देते हैं। चक्रवर्ती होनेसे वह चौदह रत्नो एव नौ निधियोंका स्वामित्व प्राप्त करता है। तीर्थङ्कर स्वयप्रभके निकट अजितंजय जिन दीक्षा ले लेता है और सम्राट्के हृदयमें सच्ची श्रद्धा ( सम्यग्दर्शन ) जाग उठती है। दिग्विजयमें पूर्ण सफलता प्राप्त करके सम्राट् अजितसेन राज्यका सचालन करने लगता है। किसी दिन एक उन्मत्त हाथीने एक मनुष्यकी हत्या कर डाली, इस दु खद घटना[6] को देखकर सम्राट्को वैराग्य हो जाता है, फलत वह अपने पुत्र जितशत्रुको उत्तराधिकार सौंपकर शिवकर[7] उद्यानमें गुणप्रभ मुनिके निकट जिनदीक्षा गहण कर लेता है और घोर तपश्चरण करता है।

---

१ उ० पु० ( ५४,८७ ) में और पुराणसा० ( ८०,२२ ) में नगरीका नाम अयोध्या लिखा है। २ पुराणसा० ( ८०,२३ ) में रानीका नाम श्रीदत्ता लिखा है। ३ उ० पु० (५४,८९) में श्रीधर देवके गर्भमें आनेसे पहले रानीके आठ शुभस्वप्न देखनेका भी उल्लेख है। ४. इस घटनाका उल्लेख उ० पु० और पुराणसा० में नही है। ५. इस घटनाका उल्लेख उ० पु० तथा पुराणसा० में नही है। ६ इस घटनाका उल्लेख उ० पु० और पुराणसा० में नही है। इन दोनोंमें सम्राट्के द्वारा अरिंदम मुनिको आहार दिये जानेका उल्लेख है, जो च० च० में नही है। ७ उ० पु० ( ५४-१२२ ) में उद्यानका नाम 'मनोहर' लिखा है।

४. अच्युतेन्द्र—घोर तपश्चरण करनेसे वह अच्युतेन्द्र हो जाता है। वहाँ वह बाईस सागरोपम आयुकी अन्तिम अवधि तक दिव्यसुखका अनुभव करता है।

५ राजा पद्मनाभ—आयु समाप्त होनेपर अच्युतेन्द्र अच्युत स्वर्गसे चयकर धातकीखण्डवर्ती मङ्गलावती देशके रत्नसञ्चयपुरमें राजा कनकप्रभ[1] के यहाँ उनकी पट्टरानी सुवर्णमाला[2] की कुक्षिसे पद्मनाभ नामक पुत्र होता है। किसी दिन एक बूढ़े बैलको दलदलमें धँसकर मरते देखकर कनकप्रभको वैराग्य हो जाता है[3]। फलत वह अपने पुत्र पद्मनाभको राज्य दे देता है और श्रीधर मुनिसे जिनदीक्षा लेकर दुर्धर तप करता है। पिताके विरहसे वह कुछ दिन दु खी रहता है। फिर मन्त्रियोंके प्रयत्नसे वह अपने राज्यका सचालन करने लगता है। कुछ काल बाद अपने पुत्रको युवराज बनाकर वह अपनी रानी सोमप्रभा[4] के साथ आनन्दमय जीवन बिताने लगता है। किसी दिन मालीके द्वारा श्रीधर मुनिके पधारनेके शुभ समाचार सुनकर पद्मनाभ उनके दर्शनोंके लिए मनोहर उद्यानमें ८ाता है। दर्शन करनेके पश्चात् वह उनके आगे अपनी तत्त्वजिज्ञासा प्रकट करता है। वे तत्त्वोपप्लव आदि दर्शनोंके मन्तव्योंकी विस्तृत मीमासा करते हुए तत्त्वोंके स्वरूपका निरूपण करते हैं। उसे सुनकर पद्मनाभका सशय दूर हो जाता है। इसके पश्चात् पद्मनाभके पूछनेपर वे उसके पिछले चार भवोंका विस्तृत वृत्तान्त सुनाते हैं। इस वृत्तान्तकी सत्यतापर कैसे विश्वास हो ? इस प्रश्नका उत्तर देते हुए मुनिराजने कहा—'राजन् ! आजसे दसवें दिन एक मदान्ध हाथी अपने झुण्डसे बिछुडकर आपके नगरमें प्रवेश करेगा। उसे देखकर मेरे कथनपर विश्वास हो जायगा।' इसके उपरान्त मुनिराजसे व्रत ग्रहणकर वह अपनी राजधानीमें लौट आता है।· ठीक दसवें दिन एक मदान्ध हाथी सहसा राजधानीमें घुसकर उपद्रव करने लगता है। पद्मनाभ उसे अपने वशमें कर लेता है, और उसपर सवार होकर वनक्रीडाके लिए चल देता है। इसी निमित्तसे उस हाथीका 'वनकेलि' नाम पड जाता है। क्रीडाके पश्चात् पद्मनाभ उसे अपनी गजशालामें बँधवा देता है[5]। राजा पृथिवीपाल इस हाथीको अपना बतलाकर वापिस करवाना चाहता है। पद्मनाभके इनकार करनेपर दोनोंमें युद्ध छिड जाता है। युद्धमें पृथिवीपाल मारा जाता है। इसके कटे सिरको देखकर पद्मनाभको वैराग्य हो जाता है, फलत· वह श्रीधर मुनिसे जिनदीक्षा लेकर सिंहनिष्क्रीडित आदि व्रतों व तेरह प्रकारके चारित्रका परिपालन करता हुआ घोर तप करता है। कुछ ही समयमें वह द्वादशाङ्ग श्रुतका ज्ञान प्राप्त करता है और सोलह कारण भावनाओंके प्रभावसे तीर्थङ्कर प्रकृतिका बन्ध कर लेता है।

६. वैजयन्तेश्वर—आयुके अन्तमें सन्यासपूर्वक भौतिक शरीरको छोडकर पद्मनाभ वैजयन्त नामक अनुत्तर विमानमें अहमिन्द्र होते हैं, और तेतीससागरोपम आयुकी अन्तिम अवधि तक वहाँ वे दिव्यसुखका अनुभव करते हैं।

७ तीर्थङ्कर चन्द्रप्रभ—इनका जन्मस्थान पूर्वदेश[6] की चन्द्रपुरी[7] है।

---

१ पुराणसा० ( ८२-३२ ) में कनकाभ नाम दिया है। २ पुराणसा० ( ८२-३२ ) के अनुसार रानीका नाम कनकमाला है। ३ इस घटनाकी चर्चा उ० पु० और पुराणसा० दोनोंमें नहीं है। ४ उ० पु० ( ५४-१४१ ) में पद्मनाभकी अनेक रानियाँ होनेका संकेत है। ५ उ० पु० और पुराणसा० में इस घटनाका तथा इसके बाद होनेवाले युद्धका उल्लेख नहीं है। ६ वाराणसीसे आसामतकका पूर्वी भारत 'पूर्वदेश' के नामसे प्रख्यात रहा। उ० पु०, पुराणसा०, त्रिषष्टिशलाकापुरुष० और त्रिषष्टिस्मृति० में इस देशका उल्लेख नहीं है। ७ त्रिषष्टिशलाकापुरुष० ( २९६,१३ ) में इस नगरीका नाम 'चन्द्रानना', उ० पु० ( ५४,१६३ ) में 'चन्द्रपुर', पुराणसा० ( ८२,३९ ) में 'चन्द्रपुर', तिलोयपण्णत्ती ( ४,५३३ ) में 'चन्द्रपुर' और हरिवश ( ६०,१८९ ) में 'चन्द्रपुरी' लिखा है। सम्प्रति इसका नाम 'चन्द्रवटी' 'चन्द्रौटी' या 'चदरौटी' प्रसिद्ध है। यह वाराणसीसे १८ मील दूर गङ्गाके बायें तटपर है। यहाँ दि० व श्वे० सम्प्रदायके दो अलग-अलग जैनमन्दिर हैं।

**माता-पिता**—इनकी माताका नाम लक्ष्मणा[1] और पिताका नाम महासेन है। यह पट्टरानी थी। इक्ष्वाकुवंशी महासेन अनेकानेक गुणोंकी दृष्टिसे अनुपम रहे। दिग्विजयके समय इन्होंने अङ्ग, आन्ध्र, औढ़, कर्णाटक, कलिङ्ग, कश्मीर, कीर, चेदी, टक्क, द्रविल, पाञ्चाल, पारसीक, मलय, लाट और सिन्धु आदि अनेक देशोंके नरेशोंको अपने अधीन किया था।

**रत्नवृष्टि**—दिग्विजयके पश्चात् चन्द्रपुरीमें राजा महासेनके राजमहलमें चन्द्रप्रभके गर्भावतरणके छ मास पहलेसे जन्म दिनतक प्रतिदिन साढ़े तीन करोड रत्नोंकी वृष्टि होती रही।

**गर्भशोधन आदि**—रत्नवृष्टिको देखकर महासेनको आश्चर्य होता है, पर कुछ ही समयके पश्चात् इन्द्रकी आज्ञासे आठ दिक्कुमारियाँ उनके यहाँ रानी लक्ष्मणाकी सेवाके लिए उपस्थित होती हैं। उनके साथ हुए वार्तालापसे उनका आश्चर्य दूर हो जाता है। महासेनसे •अनुमति लेकर वे उनके अन्त.पुरमें प्रवेश करती हैं और लक्ष्मणाके गर्भशोधन आदि कार्योंमें सलग्न हो जाती हैं।

**शुभ स्वप्न**—महारानी सुखपूर्वक सोयी हुई थी, इतनेमें उन्हें रात्रिके अन्तिम प्रहरमें सोलह[2] शुभ स्वप्न हुए। प्रभात होते ही वे अपने पतिके पास पहुँचती हैं।

**स्वप्नफल**—पत्नीके मुखसे क्रमश. सभी स्वप्नोंको सुनकर महासेनने उनका शुभफल बतलाया, जिसे सुनकर उसे अपार हर्ष हुआ।

**गर्भावतरण**—आयुके समाप्त होते ही पूर्वचर्चित अहमिन्द्र वैजयन्त नामक अनुत्तर विमानसे चयकर प्रशस्त [ चैत्र कृष्णा पञ्चमीके[3] ] दिन महारानी लक्ष्मणाके गर्भमें प्रवेश करता है।

**गर्भकल्याणक महोत्सव**—इसके पश्चात् इन्द्र महासेनके राजमहलमें पहुँचकर गर्भकल्याणक महोत्सव मनाते हैं। माताके चरणोंकी अर्चना करके वे वहाँसे वापिस चले जाते हैं, पर श्री, ह्री और धृति देवियाँ वही रहकर उनकी सेवा-शुश्रूषा करती हैं।

**जन्म**—पौष कृष्णा एकादशी[4] के दिन लक्ष्मणा सुन्दर पुत्र—चन्द्रप्रभको जन्म देती हैं। इस शुभ वेलामें दिशाएँ स्वच्छ हो जाती हैं, आकाश निर्मल हो जाता है; सुगन्धित वायुका सचार होता है, दिव्य-पुष्पोंकी वृष्टि होती है, कल्पवासी देवोंके यहाँ मणिघण्टिकाएँ, ज्योतिष्कोंके यहाँ सिंहनाद, भवनवासियोंके यहाँ शङ्ख और व्यन्तरोंके यहाँ दुन्दुभि बाजे स्वयमेव बजने लगते हैं—इन हेतुओं तथा आसनके कम्पनसे इन्द्र चन्द्रप्रभके जन्मको जानकर देवोंके साथ चन्द्रपुरीकी ओर प्रस्थान करते हैं।

**अभिषेक**—इन्द्राणी माताके निकट मायामयी शिशुको सुलाकर वास्तविक शिशुको राजमहलसे बाहर ले आती है। सौधर्मेन्द्र शिशुको दोनो हाथोंमें लेकर ऐरावतपर सवार होता है और सभी देवोंके साथ सुमेरु पर्वतकी ओर प्रस्थान करता है। वहाँ पाण्डुक शिलापर शिशुको बैठाकर देवों द्वारा लाये गये क्षीर-सागरके जलसे अभिषेक करता है, और विविध अलंकारोंसे अलङ्कृत करके उनका चन्द्रप्रभ नाम रख देता

---

१. तिलोयप० ( ४,५३३ ) में माताका नाम 'लक्ष्मीमती' लिखा है। २ उ० पु०, पुराणसा० और त्रिषष्टिशलाकापु० में केवल स्वप्नोंकी सख्याका ही उल्लेख है। गुणभद्र और दामनन्दीने स्वप्नोंकी संख्या १६ और हेमचन्द्रने १४ दी है। हेमचन्द्रकी दृष्टिसे १४ स्वप्न ये हैं—गज, वृषभ, सिंह, लक्ष्मी-अभिषेक, माला, चन्द्र, सूर्य, कुम्भ, ध्वज, सागर, सरोवर, विमान, रत्नराशि और अग्नि। सिंहासन और नाग-विमान ये दो स्वप्न दिगम्बर साहित्यमें अधिक हैं। ३. यह मिति उ० पु० ( ५४,१६६ ) के आधारपर दी है, क्योंकि तिलोयप०, हरिवंश और पुराणसा० की भाँति प्रस्तुत च० च० में इसका उल्लेख नही है। उ० पु० में जो मिति दी गयी है वही त्रिषष्टिशलाका पु० ( २९६,२९ ) में भी दृष्टिगोचर होती है। ४. यही मिति उ० पु०, हरिवंश तथा तिलोय० में अङ्कित है, त्रिषष्टिशलाकापु० ( २९७,३२ ) में पौष कृष्णा द्वादशी लिखी है, पर पुराणसा० ( ८४,४४ ) में केवल अनुराधायोगका ही उल्लेख मिलता है।

